**वदन्तीति सर्वत्र देशेषु प्रायो माधवोक्तानुसार एव प्रचार इति बोध्यम्, एतेन वैष्णवाष्टादशभेदानां स्मार्त्ताष्टादशभेदानां च निर्णयः सर्वोऽपि गतार्थो भवतीति विभावनीयम्, विस्तरस्तु महाग्रन्थेष्वनुसन्धेयः। अत्राष्टादशभेदानां पृथक्पृथगुदाहरणकथने तन्निर्णयकथने बालानां व्यामोहमात्रं स्यात्, न तात्त्विकमिति।**

जिसमें दोनों (एकादशी-द्वादशी) की अधिकता न हो वह शुद्धा होती है, जैसे– दशमी ५७, एकादशी ५८, द्वादशी ५९ घटी हो, यहाँ स्मार्त एकादशी व्रत और वैष्णव द्वादशी व्रत करें।

अनुभयाधिक्यवती विद्धा, जिसमें एकादशी और द्वादशी दोनों की अधिकता न हो वह विद्धा होती है, जैसे– दशमी २, एकादशी ५६, द्वादशी ५५ घटिका हो, इसमें भी स्मार्त एकादशी में व वैष्णव द्वादशी में उपवास करें। जिसमें दोनों की अधिकता न हो, उसके अन्तिम भेद में प्रथम दोनों भेदों के समान संन्यासी, मुमुक्षु, विधवा आदि (दूसरी) उपवास करें। विष्णु की प्रीति की अभिलाषा से दोनों (वैष्णव व स्मार्त) उपवास करें। यह समान (तुल्य) युक्ति से प्रतीत होता है। इस समय के महानुभाव निष्काम आदि हेमाद्रि के (दो उपवासरूप) मत का अनादर (अमान्य) कर दो उपवासों का निषेध व माधवमत से (अविशेष) सभी स्मार्त्तों के लिए शुद्धाधिका द्वादशी में परा का ही उपवास मानते हैं। सभी देशों में माधवमत (एकोपवास) का ही प्रचार प्रसार व समादर है। इस माधव मत के अनुसार १८ प्रकार के वैष्णवों व अठारह प्रकार के स्मार्तों के एकादशी भेदों में सम्पूर्ण निर्णय गतार्थ (सिद्ध) हो जाता है। यह उक्त विषय विचारणीय है; क्योंकि इनका (स्पष्ट भेदों का) विस्तार महाग्रन्थों में प्रतिपादित है। यहाँ उस विस्तार का उल्लेख मात्र बालबुद्धि का सन्देहोत्पादक ही होगा। इसलिए उस निर्णय (१८ प्रकार) को अलग-अलग एक पटरी पर लिखकर (अनुसन्धेय, विचारणीय) समझना चाहिए।

**अथ वेधभेदाः। अत्रार्द्धरात्रोत्तरं दशमीसत्त्वे कपालवेधः, द्विद्विपञ्चाशद्-घटिकादशमीसत्त्वे छायावेधः, त्रिपञ्चाशद्घटिकत्वे दशम्या ग्रस्ताख्यो वेधः,**

चतुःपञ्चाशत्वे सम्पूर्णाख्यो वेधः, षट्पञ्चाशत्वे महावेधः, सप्तपञ्चाशत्वे प्रलयाख्यो वेधः, अष्टपञ्चाशत्वे महाप्रलयो वेधः, एकोनषष्टित्वे घोराख्यो वेधः, षष्टित्वे राक्षसाख्य इति नारदेनोक्ता माधवमतानुसारिभिः कैश्चिदेव केचिदेवानुसृताः। माधवाचार्यादिसर्वसम्मतस्तु षट्पञ्चाशद्घटीवेध एवेति ज्ञेयम्। दशमी पञ्चदशघटीभिरेकादशीदूषितेति तूपवासादिरिक्तव्रते तूह्यः।

अथ व्रतप्रयोगः। उपवासात् पूर्वदिने प्रातः कृतनित्यक्रियः—

"दशमीदिनमारभ्य करिष्येऽहं व्रतं तव।
त्रिदिनं देवदेवेश निर्विघ्नं कुरु केशव"॥

इति सङ्कल्प्य मध्याह्ने एकभक्तं कुर्यात्। तत्र नियमाः— कांस्यमासमसूरदिवास्वापातिभोजनात्यम्बुपानपुनर्भोजनमैथुनक्षौरानृतभाषणचणककोद्रवशाकपरान्नघृततैलतिलपिण्याकताम्बूलवर्जनादयः। एकभक्तानन्तरं विहितकाष्ठेन दन्तधावनं कृत्वा निशि भूतले शयित्वा प्रातरेकादश्यां पर्णादिना दन्तधावनम्, न तु काष्ठेन, स्नानादिनित्यक्रियान्ते पवित्रपाणिरुदङ्मुखो वारिपूर्णं ताम्रपात्रमादाय सङ्कल्पं कुर्यात्—

"एकादश्यां निराहारो भूत्वाऽहमपरेऽहनि।
भोक्ष्यामि पुण्डरीकाक्ष शरणं मे भवाच्युत"॥ इति।

अनेन मन्त्रेण पुष्पाञ्जलिं वा हरये दद्यात्। अशक्तस्य त्वेकादश्यां जलाहारः, क्षीरभक्षणम्, फलाहारो नक्तभोजी वा शक्त्यनुसारेण सङ्कल्पः, शैवानां रुद्रगायत्र्या सौराणां नित्यगायत्र्या च सङ्कल्पः कार्यः। अयं सङ्कल्पः सूर्योदयोत्तरदशमीसत्त्वे स्मार्त्तैरेकादश्यां रात्रौ कार्यः, अर्द्धरात्रादुपरि दशम्यनुवृत्तौ सर्वैरेकादश्यां मध्याह्नोत्तरं कार्यः, सङ्कल्पोत्तरमष्टाक्षरमन्त्रेण त्रिरभिमन्त्रितं तज्जलं पिबेत्, ततः पुष्पमण्डपिकां कृत्वा तत्र—

"पुष्पैर्गन्धैस्तथा धूपैर्दीपैर्नैवेद्यकैः परैः।
स्तोत्रैर्नानाविधैर्दिव्यैर्गीतवाद्यैर्मनोहरैः॥
दण्डवत्प्रणिपातैश्च जयशब्दैस्तथोत्तमैः।
हरिं सम्पूज्य विधिवद्रात्रौ कुर्यात्प्रजागरम्"॥ इति।

अब वेधों का भेद कहते हैं। इसमें अर्धरात्रि के बाद तक दशमी के होने से कपाल-वेध होता है। ५२ घटिका दशमी होने पर छाया-वेध, ५३ घटिका दशमी से ग्रस्त-वेध, ५४ घटिका दशमी से सम्पूर्ण-वेध, ५५ घटिका दशमी से अतिवेध, ५६ घटी से महावेध, ५७ घटिका से प्रलय-वेध, ५८ घटी का से महाप्रलय-वेध, ५९ घटिका दशमी से घोर-वेध, ६० घटिका दशमी से राक्षस-वेध होता है। इन वेधों का भेद नारद ने प्रतिपादित किया है। माधव प्रभृति मतानुयायियों में से कुछ व्यक्तियों ने इन वेधों में से किसी-किसी को माना है; किन्तु माधवाचार्य आदि द्वारा सर्वसम्मति से ५६ छप्पन घटी दशमी का ही वेध स्वीकृत है। किन्तु १५ घटी दशमी से ही एकादशी दूषित (विद्ध) हो जाती है। यह उपवास से भिन्न व्रत का विषय है।

व्रतप्रयोग विषय – व्रत करने का नियम। दशमी के दिन स्नानादि नित्यकर्म करके "हे केशव! दशमी से प्रारम्भ कर तीन दिन तक मैं आपके व्रत का पालन करूँगा। हे देवदेवेश! प्रभो! आप इसे निर्विघ्न पूरा करें" ऐसा संकल्प करके दशमी के दिन मध्याह्न में एक समय भोजन करें। कांस्यपात्र, मांस, मसूर, दिवास्वाप (दिन का शयन), अतिभोजन, अतिजलपान, पुनः भोजन, मैथुन, शहद, झूठ, चना, कोदो, शाक, परान्न, जूआ, तेल, तिल, प्याज, पान प्रभृति वस्तुओं का व्यवहार न करें। एक समय भोजन के बाद काष्ठ से दातौन करें और रात्रि में भूशयन, यह दशमी का नियम है। एकादशी को प्रातः पत्ते से दातौन कर स्नानादि के बाद उत्तराभिमुख पवित्री धारण कर जलपूर्ण ताम्रपात्र, पूजन सामग्री लेकर यह संकल्प करें कि एकादशी को निराहार रहकर दूसरे दिन भोजन करूँगा, हे पुण्डरीकाक्ष, हे अच्युत! मैं आपकी शरण में हूँ या मूल में उक्त मन्त्रपक्तियों को पढ़कर भगवान् को पुष्पाञ्जलि दें। यदि निर्जला व्रत में असमर्थता हो तो एकादशी के दिन जल, दूध, फल-फूल या नक्तभोजी रहूँगा, ऐसा संकल्प करें। इस प्रकार शक्ति के अनुसार संकल्प करें। शैव रुद्रगायत्री से संकल्प

करें। सौर (सूर्यमतावलम्बी) नित्यगायत्री से संकल्प करें। सूर्योदय के बाद तक दशमी है तो यह संकल्प रात्रि तक एकादशी व मध्यरात्रि के बाद तक दशमी के होने पर सभी व्रती मध्याह्नोत्तर संकल्प करें। संकल्प के बाद आठ बार "ॐ नमो नारायणाय" मन्त्र से अभिमन्त्रित जल का पान करें। पुष्पों का मण्डप बनाकर उसमें पुष्प, गन्ध, धूप, श्रेष्ठ नैवेद्य, अनेक प्रकार के स्तोत्रों का पाठ, दिव्य गीत, मनमोहक बाद्य, दण्डवत् नमस्कार व जय शब्द से भगवान् का सविधि पूजन-स्मरण-कीर्तन के साथ रात्रि जागरण करें।

**अथैकादश्यां नियमाः। पाखण्डिसम्भाषणस्पर्शदर्शनं वर्ज्यम्, ब्रह्मचर्य-सत्यभाषणदिवास्वापवर्जनादयः परिभाषोक्ताश्च ज्ञेयाः—**

**"पाखण्डिदर्शनादौ च सूर्यं पश्येत्ततः शुचिः।**

**संस्पर्शे तु बुधः स्नायाच्छुचिरादित्यदर्शनात्॥**

**सम्भाष्य तान् शुचिपदं चिन्तयेदच्युतं बुधः"॥**

**इत्यादिप्रायश्चित्तम्। उपवासदिने श्राद्धप्राप्तौ श्राद्धशेषसर्वान्नैनैकं पात्रं परिविष्य तत्सर्वान्नावघ्राणं कृत्वा पात्रं गवादिभ्यो देयं कन्दमूलफलाहाराद्यनु-कल्पेनोपवासकर्त्रा तु स्वभक्षस्यैव फलादेः पितृब्राह्मणपात्रेषु परिवेषण-पूर्वकतच्छेषभक्षणं कार्यम्।**

**"एकादश्यां यदा भूप मृताहः स्यात्कदाचन।**

**तद्दिनं तु परित्यज्य द्वादश्यामेव कारयेत्"॥**

**इत्यादिवचनानि यथाचारवैष्णवपराणि। वैष्णवैः षोडशमहालयकरणपक्षे 'एकादश्यधिकरणकं च महालयं तन्त्रेण करिष्ये' इति सङ्कल्प्य महालयद्वयं द्वादश्यां कार्यम्, काम्योपवासे सूतकप्राप्तौ शारीरनियमान् स्वयं कृत्वा सूतकान्ते पूजादानब्राह्मणभोजनादिकं कार्यम्, नित्योपवासे सूतकादिप्राप्तौ स्नात्वा हरिं प्रणम्य निराहारादिकं स्वयं कृत्वा पूजादिकं ब्राह्मणद्वारा कार्यम्, दानादेर्लोपो न, सूतकान्तेऽनुष्ठानावश्यत्वमेव, एवं रजस्वलादिदोषेऽपि।**

**द्वादशीकृत्यन्तु द्वादश्यां प्रातर्नित्यपूजां विधाय भगवते नित्यपूजां समर्पयेत्, तच्च—**

**"अज्ञानतिमिरान्धस्य व्रतेनानेन केशव।**

**प्रसीद सुमुखो नाथ ज्ञानदृष्टिप्रदो भव"॥इति समर्प्पणमन्त्रः।**

ये एकादशी नियम है। इस व्रत में पाखण्डी (वेदविरुद्ध आचरण करने वाला) से सम्भाषण, स्पर्श व उसका दर्शन निषिद्ध है। ब्रह्मचर्य, सत्य-भाषण, दिन का शयन आदि विधिनिर्दिष्ट (परिभाषा में कहे) के उच्चारण और पाखण्डी के दर्शन आदि होने पर शुद्ध होकर सूर्य का दर्शन और पाखण्डी के स्पर्श से स्नान व सूर्य के दर्शन से शुद्धि होती है। उनके (पाखण्डी के) साथ वार्तालाप से "शुचिषत् ऋचा०" आदि मन्त्र का जप व भगवान् का चिन्तन करे, यह प्रायश्चित्त है।

उपवास के दिन श्राद्ध हो तो श्राद्ध के शेष सम्पूर्ण अन्न को एक पात्र में परोस (परिवेषण) कर उस सम्पूर्ण अन्न को सूँघकर उस पात्र को गाय आदि प्राणी को दे देवें। अपने व्रत में उपकल्पित फल-फूल आदि फलाहार की सामग्री पितृ-ब्राह्मणों के पात्रों में परोस कर शेष का भक्षण करें। (अर्थात् फलाहार से श्राद्ध करें व फलाहार ही ब्राह्मणों को भी देवें।) यदि एकादशी में किसी का मृताह (मृत्यु का दिन) हो तो उसके बदले द्वादशी में श्राद्ध करें। यह वचन आचारानुसार यथाचारपरक है। वैष्णव १६ महालयों के स्थान पर 'एकादशी व द्वादशी के महालयों को एक तन्त्र से करता हूँ, ऐसा संकल्प कर दोनों महालयों को द्वादशी में करें। अर्थात् वैष्णवों का पूरा महालय द्वादशी को ही होना चाहिए।

काम्योपवास में सूतक की प्रवृत्ति हो जाय तो व्रत के दिन शारीरिक उपवासादि नियम का स्वयं पालन करें और सूतक निवृत्त होने पर व्रतांग पूजन, दान, ब्राह्मण-भोजन समस्त शेष कार्य पूर्ण करें।

नित्योपवास व्रत (जिसे बराबर यथासमय करते हैं, वह नित्य है) में सूतक का निवेश (प्रवेश) हो तो स्नान, अनन्त हरि को प्रणाम

करके उपवास स्वयं और पूजनादि कार्य ब्राह्मण के द्वारा करावें, व्रतविहित दान सूतकान्त में करें। इसी प्रकार रजस्वला आदि के विषय में भी समझें। व्रत के दूसरे दिन द्वादशी में प्रातःकालिक पूजनादि कार्य करके भगवान् को व्रत समर्पित करें। समर्पण का मन्त्र मूल में है। मन्त्र का अर्थ – हे केशव ! अज्ञानरूपी अन्धकार से आच्छादित मुझ पर प्रसन्न होवें। काम्य व्रत में सूतक का आपात होने पर यह नियम है।

**दशम्यादिषूक्तानां नियमानां भङ्गे दिवास्वापे बहुशो जलपाने मिथ्याभाषणे वा तत्तन्नियमभङ्गमुद्दिश्य नारायणाष्टाक्षरमन्त्रजपमष्टोत्तरशतसंख्यया कुर्यात्। अल्पदोषे नामशतत्रयजपः। रजस्वलाचाण्डालरजकसूतिकादिशब्दस्य व्रतमध्ये श्रवणेऽष्टोत्तरशतगायत्रीजपः। ततो नैवेद्यतुलसीमिश्रितान्नेन पारणं कार्यम्, आमलकीफलस्य पारणायां भक्षणेऽसम्भाष्यभाषणादिदोषनाशः, पारणं च द्वादश्युल्लङ्घने महादोषाद् द्वादशीमध्य एव कार्यम्, स्वल्पद्वादशीसत्त्वे रात्रिशेषे आमध्याह्नान्ताः क्रियाः सर्वा आकृष्यकार्याः। अग्निहोत्रहोमस्य नापकर्ष इति केचित्, एवं श्राद्धस्यापि नापकर्षो रात्रौ श्राद्धनिषेधात्। अतिसङ्कटे श्राद्धे प्रदोषादिव्रते च तीर्थजलेन पारणं कार्यम्, द्वादशीभूयस्त्वे द्वादशीप्रथमपादं हरिवासरसंज्ञकमुल्लङ्घ्य पारणं कार्यम्, कलामात्राया अपि द्वादश्या अभावे त्रयोदश्यां पारणम्, द्वादश्या मध्याह्नोर्ध्वसत्त्वे प्रातर्मुहूर्त्तत्रयमध्य एव पारणम्, न मध्याह्नादौ इति बहवः। बहूनां कर्मकालानां बाधापत्तेरपराह्ण एवेति केचित्।**

काम्य-व्रत भंग में प्रायश्चित्त – दशमी में प्रतिपादित नियमों (दिवास्वापादि) के भंग होने पर प्रत्येक के लिए नारायण मन्त्र १०८ बार जप करें व स्वल्प में दो सौ बार हरिमन्त्र का जप (नाम जप) करें, रजस्वला, चाण्डाल, धोबी, सूतिका आदि का शब्द व्रत के मध्य में श्रवण करने पर १०८ बार गायत्री का जप करें व नैवेद्य, तुलसी-मिश्रित अन्न से पारण करें। पारण में आँवले के फल का भक्षण

करने से असंभाष्य-भाषण तथा अन्य दोष नष्ट हो जाते हैं। द्वादशी का उल्लंघन करके पारण में महादोष होता है, अतः द्वादशी में पारण करें। द्वादशी स्वल्प हो तो मध्यरात्रि के बाद मध्याह्न तक क्रियमाण कार्य का अपकर्ष करके पूर्व ही पूरा कर लेवें, अग्निहोत्र के होम का अपकर्ष नहीं होता है, यह किसी का मत है। रात्रि में श्राद्ध के निषेध से श्राद्ध का भी अपकर्ष नहीं होता। अत्यन्त संकट, श्राद्ध, प्रदोष आदि के व्रत में तीर्थजल से पारण करें। द्वादशी अधिक हो तो हरिवासर नामक द्वादशी के प्रथम पाद के बाद पारण कर लेना चाहिए ("इति हरिवासरसंज्ञकमुल्लङ्घ्य पारणं कार्यमिति")। पारण काल–कला मात्र की द्वादशी न होने पर त्रयोदशी में पारण करें। द्वादशी मध्याह्न के बाद तक हो तो प्रातःकाल तीन मुहूर्त के अन्दर पारण करें, मध्याह्न आदि समय में पारण न करें, ऐसा बहुतों का मत है। (प्रातः पारण से) अनेक कर्म बाधित होंगे, अतः मध्याह्न में पारण करें, यह किसी का मत है।

**द्वादश्यां सर्वमासेषु शुक्लायां कृष्णायां वा श्रवणयोगे शक्तेनैकादशी-द्वादश्योर्द्वयोरप्युपवासः कार्यः, अशक्तेनैकादश्यां फलाहाराद्यनुकल्पं कृत्वा श्रवणद्वादश्यामुपवासः कार्यः। विष्णुशृङ्खलयोगसत्त्वे त्वेकादश्यामेव श्रवण-द्वादशीप्रयुक्तमप्युपवासं कृत्वा द्वादश्यां श्रवणयोगरहितायां पारणं कार्यम्, द्वादश्याः श्रवणतो न्यूनत्वे श्रवणयुक्तायामपि द्वादश्यामेव पारणम्, द्वादश्युल्लङ्घने दोषात्। विष्णुशृङ्खलयोगादिनिर्णयो भाद्रमासगतश्रवणद्वादशीप्रकरणे वक्ष्यते।**

**"दिवानिद्रा परान्नं च पुनर्भोजनमैथुने।**
**क्षौद्रं कांस्यामिषं तैलं द्वादश्यामष्ट वर्जयेत्"॥**

**द्यूतक्रोधचणककोद्रवमाषतिलपिष्टमसूरनेत्राञ्जनमिथ्याभाषणलोभायास-प्रवासभारवाहनाध्ययनताम्बूलादीनि वर्जयेत्। एते च नियमाः काम्यव्रते आवश्यकाः, नित्यव्रते तु–**

**"शक्तिमांस्तु पुमान् कुर्यान्नियमं सविशेषणम्।**
**विशेषनियमाशक्तोऽहोरात्रं भुजिवर्जितः॥**

निगृहीतेन्द्रियः श्रद्धासहायो विष्णुतत्परः।
उपोष्यैकादशीं पापान्मुच्यते नात्र संशयः॥
अन्यं भुङ्क्ष्वेति यो ब्रूयाद्भुङ्क्ते वा यः स नारकी।
एकादशीव्रताद्विष्णुसायुज्यं लभते श्रियम्"॥

॥ इत्येकादशीसामान्यनिर्णयः॥

श्रवण-द्वादशी । सभी मासों की शुक्ला, कृष्णा दोनों द्वादशी में श्रवण का योग हो जाय तो समर्थ पुरुष दोनों (एकादशी-द्वादशी) में व्रत करें। उपवास करने में अशक्त एकादशी में फलाहारादि का अनुकल्प (फलाहार) करके श्रवणयुक्त द्वादशी में उपवास करें। विष्णु-शृंखलयोग होने पर एकादशी में ही श्रवण-द्वादशी प्रयुक्त उपवास करके श्रवण-रहित द्वादशी में पारण करें। यदि द्वादशी का घट्यादिमान श्रवण से न्यून हो तो श्रवणयुक्त द्वादशी में ही पारण कर लेना चाहिए; क्योंकि पारण में द्वादशी के उल्लंघन का दोष है। विष्णुशृंखल-योग का लक्षण भाद्र मास के श्रवण-द्वादशी के प्रकरण में कहेंगे। द्वादशी के नियम – दिन में शयन, परान्न, दुबारा भोजन, मैथुन, मधु, कांस्यपात्र, मांस, तैल, ये आठ द्वादशी में निषिद्ध हैं। जुआ, क्रोध, चना, कोदो, उड़द, तिल, प्याज, मसूर, नेत्रांजन, झूठ, लोभ, परिश्रम, प्रवास, भारवहन, पढ़ना, पान ये सभी पदार्थ काम्यव्रत के द्वादशी में वर्जित हैं।

नित्यव्रत में शक्तिमान् (व्रत करने में समर्थ) विशेष नियमों का पालन करें, अशक्त (सामर्थ्यहीन) अहोरात्र भोजन का त्याग, इन्द्रियसंयम, श्रीविष्णु में श्रद्धा अर्पित कर एकादशी व्रत करके मुक्त हो जाते हैं, इसमें संशय नहीं है। एकादशी में अन्न खाने की आज्ञा दे और स्वयं भी अन्न खाये तो दोनों नरकगामी होते हैं। एकादशी व्रत से विष्णु-सायुज्य व लक्ष्मी की प्राप्ति होती है। यह एकादशी का सामान्य निर्णय है।

**अथैकादशीविशेषनिर्णयः। चैत्रस्य शुक्लैकादश्यां पौर्णमास्यां मेष-संक्रान्तिमारभ्य वा वैशाखस्नानारम्भ इति। अथ चैत्रशुक्लैकादशी। तस्यां कृष्णदोलोत्सवकरणे पातकोपपातका नश्यन्ति, विष्णुलोकप्राप्तिश्च। अत्रैव स्त्रीभी रुक्मिणीं सर्वोपचारैः सम्पूज्य विष्णुनान्दोलयन् रात्रौ जागरणं नृत्यगीताद्युत्सवं च कृत्वा प्रातर्ब्राह्मणान् भोजयित्वा व्रतं समाप्याभीष्टफलं मोक्षं च लभ्यत इति ब्रह्मपुराणे। ज्येष्ठशुक्लैकादशी निर्जला। अस्यां नित्याचमनादिव्यतिरिक्तजलपानवर्जनेनोपवासे कृते द्वादशैकादश्युपवास-फलम्। द्वादश्यां तु 'निर्जलोपोषितैकादशीव्रताङ्गत्वेन सहिरण्यशर्करोदकुम्भ-दानं करिष्ये' इति सङ्कल्प्य पठेत्—**

**"देवदेव हृषीकेश संसारार्णवतारक।**

**उदकुम्भप्रदानेन यास्यामि परमां गतिम्"॥**

**इति मन्त्रेण शर्करायुतं सहिरण्यमुदकुम्भं दद्यादिति।**

अथ एकादशी विशेष निर्णय। चैत्र की शुक्ल एकादशी व पूर्णिमा या मेष संक्रान्ति से वैशाख मास का स्नान प्रारम्भ हो जाता है। चैत्रशुक्ल एकादशी को श्रीकृष्ण दोलोत्सव मनाने से पातक-उपपातक नष्ट हो जाते हैं व विष्णुलोक की प्राप्ति भी होती है। इसी में स्त्रियाँ सर्वोपचार से रुक्मिणी की पूजा कर विष्णु के साथ दोला पर बिठाकर झुलाती हैं व रात्रि जागरण, नृत्य-गीतादि उत्सव मनाकर प्रातः ब्राह्मण-भोजन कराकर व्रत समाप्त करती हैं। इस व्रतोत्सव से अभीष्ट फल की प्राप्ति व मोक्ष की प्राप्ति होती है। यह ब्रह्मपुराण का विधान है।

ज्येष्ठशुक्ल एकादशी निर्जला एकादशी है, इसमें नित्यकर्म सम्बन्धी आचमन के अतिरिक्त जलपानरहित उपवास से १२ बारह एकादशी के उपवास का फल मिलता है। द्वादशी में "निर्जलोपोषित-एकादशी-व्रताङ्ग सहिरण्य-शर्करा-उदककुम्भदानं करिष्ये"। इस प्रकार

का संकल्प कर चीनी, सोना सहित जलपूर्ण घट का दान करें और मूल में उक्त मन्त्र को पढ़ें। मन्त्र का अर्थ है – हे देवों के देव हृषीकेश! संसार समुद्र को पार कराने वाले आप सुवर्ण-शर्करासहित उदक-कुम्भदान से परमगति प्रदान करें।

**अथाषाढशुक्लैकादशी। अस्यां विष्णुशयनोत्सवः। तत्र सोपस्करे मञ्चके सुप्तां श्रीविष्णुप्रतिमां शङ्खादिचतुरायुधधरां लक्ष्मीसंवाहितचरणां नानाविधोपचारैः सम्पूज्य प्रार्थयेत् –**

**"त्वयि सुप्ते जगन्नाथ जगत्सुप्तं भवेदिदम्।**

**विबुद्धे त्वयि बुद्धेत तत्सर्वं सचराचरम्"॥**

**इति प्रार्थ्य उपोष्य जागरं कृत्वा द्वादश्यां पुनः सम्पूज्य त्रयोदश्यां गीतनृत्यवाद्यादिकं निवेदयेत्। एवमिदं दिनत्रयसाध्यं व्रतम्। तत्र स्मार्त्तैर्वैष्णवैश्च स्वस्वैकादशीव्रतदिने शयनीव्रतमारब्धव्यम्। रात्रौ शयनोत्सवः, दिवा प्रबोधोत्सवः, द्वादश्यां पारणाहे शयनप्रबोधोत्सव इति केचित्। अत्र देशाचाराद्व्यवस्था, नेदं मलमासे कार्यम्, आषाढशुद्धद्वादश्यामनुराधायोगरहितायां पारणं कार्यम्, तत्राप्यनुराधाप्रथमपाद एव वर्ज्यः, यदा तु द्वादशी स्वल्पा वर्ज्यनक्षत्रयोगो द्वादशीमतिक्रम्य विद्यते तदा निषेधमनादृत्य द्वादश्यामेव पारणं कार्यमिति कौस्तुभे। सङ्गवकालभागं त्यक्त्वा प्रातर्मध्याह्नभागे वा भोक्तव्यमिति पुरुषार्थचिन्तामणौ। द्वादश्यां पारणोत्तरं सायं पूजां कृत्वा चातुर्मास्यव्रतसङ्कल्पं कुर्यादिति कौस्तुभे। एकादश्यामेवेति निर्णयसिन्धुः। चातुर्मास्यव्रतप्रथमारम्भो गुरुशुक्रास्तादावाशौचादौ न भवति, द्वितीयाद्यारम्भस्त्वस्तादावाशौचादौ भवत्येव। चातुर्मास्यविधिस्तु बृहन्निबन्धेभ्यो ज्ञेय इति।**

आषाढ़शुक्ला एकादशी। इसमें श्रीविष्णु के शयन का उत्सव मनाया जाता है। उत्सव का प्रकार सोपस्कर उत्कृष्ट आसन पर विष्णु की सुवर्णमयी प्रतिमा का शंख-चक्र-गदा-पद्म-आयुधसहित शयन कराकर, श्रीलक्ष्मी जी चरण दबा रही हैं, इस प्रकार की भावना से, अनेकोपचार पूजनीय वस्तुओं से पूजा करके प्रार्थना करें– "हे

भगवान् आपके सोने के बाद यह समस्त जगत् सो गया है और आपके जागने पर पूर्ववत् सम्पूर्ण जगत् जग जाएगा। इस प्रकार प्रार्थना करके उपवास, जागरण कर द्वादशी में पुनः पूजा करके गीत-वाद्य-कीर्तन आदि निवेदन कर देना चाहिए। इस प्रकार यह तीन दिन का व्रत है।

स्मार्त, वैष्णव सभी अपने-अपने ढंग के व्रत में शयनोत्सव मनावें। रात्रि में शयनोत्सव, दिन में प्रबोधोत्सव, द्वादशी में पारण करना चाहिए। कुछ विद्वान् कहते हैं कि द्वादशी में शयन व व्रतोत्सव मनाना चाहिए। यहाँ देशाचार-व्यवस्था जैसी हो वैसा ही करें। यह कार्य मलमास में नहीं किया जाता है। आषाढ़ शुद्ध अनुराधा रहित द्वादशी में पारण करें। इसमें अनुराधा का प्रथम चरण ही निषिद्ध है। यदि द्वादशी थोड़ी हो व नक्षत्र के त्याज्य भाग का योग द्वादशी के बाद तक है तो निषेध का समादर न कर द्वादशी में ही पारण कर लेना चाहिए, यह कौस्तुभ का मत है या संगवकाल भाग को छोड़कर प्रातः व मध्य के बीच (भोजन) पारण करना चाहिए। दिन के पाँच भागों में दूसरा भाग संगव है, यह पुरुषार्थचिन्तामणि में उक्त है। पारणोत्तर सायंकाल पूजा करके चातुर्मास्य व्रत का संकल्प करें, यह कौस्तुभ में कहा गया है। निर्णयसिन्धुकार एकादशी में ही चातुर्मास्य व्रत का आरम्भ कहे हैं। इस प्रथम व्रतारम्भ में गुरु-शुक्र का अस्त, अशौचादि निन्दित समय न हो, द्वितीय आवृत्ति में अशौच, अस्तादि दोष होने पर भी चातुर्मास्य व्रत प्रारम्भ कर सकते हैं। चातुर्मास्य विधि बृहन्निबन्ध से ज्ञात करें।

**अथ भाद्रशुक्लैकादशी। तत्रैकादश्यां द्वादश्यां वा पारणोत्तरं विष्णु-परिवर्त्तनोत्सवः, तत्र श्रुतेश्च मध्ये परिवर्त्तनमेतीति वचनात्त्रेधा विभक्तश्रवणमध्यभागयोगस्यैकादश्यां सत्त्वे तत्रैव द्वादश्यां सत्त्वे द्वादश्यामेव,**

**उभयत्र नक्षत्रयोगाभावे द्वादश्यामेवेत्यादि व्यवस्था ज्ञेया। तत्र सन्ध्यायां विष्णुं सम्पूज्य प्रार्थयेत् —**

**"ओं वासुदेव जगन्नाथ प्राप्तेयं द्वादशी तव।**

**पार्श्वेन परिवर्त्तस्व सुखं स्वपिहि माधव"॥इति।**

**अथ कार्त्तिकशुक्लैकादशी। तस्यां प्रबोधोत्सवतुलसीविवाहौ। तत्र प्रबोधोत्सवः कार्त्तिकशुक्लैकादश्यां क्वचिदुक्तः, रामार्चनचन्द्रिकादौ द्वादश्यामुक्तः, उत्थापनमन्त्रे द्वादशीग्रहणाद् द्वादश्यामेव युक्तः, तत्रापि द्वादश्या रेवत्यन्तपादयोगे रात्रिप्रथमभागे प्रशस्तः, तदभावे तत्रैव रात्रौ रेवतीनक्षत्रमात्रयोगेऽपि, तदभावे रात्रिप्रथमभागे केवलद्वादश्यपि, केवलरेवत्यपि, द्वादशीरेवत्योरुभयोरपि रात्रावभावे दिवैव द्वादशीमध्ये कार्य इति कौस्तुभे, तथापि पारणाहे पूर्वरात्रादितिवचनात्पारणाहे रात्रिपूर्वभागे द्वादश्यभावेऽपि त्रयोदश्यामेव पारणाहे प्रबोधोत्सव इति देशाचारः।**

भाद्रशुक्ला एकादशी। इसमें या पारणोत्तर द्वादशी में श्रीविष्णु का अंगपरिवर्तनोत्सव मनाया जाता है। श्रवण की पूरी भोग घटिकाओं को तीन भागों में बाँटकर मध्य भाग की जो घटिका हो उससे एकादशी या द्वादशी के योग में अंगपरिवर्तनोत्सव होना चाहिए। यदि दोनों तिथियों से नक्षत्र का योग न हो तो मात्र द्वादशी में परिवर्तनोत्सव होगा, उस दिन संध्या में विष्णु की पूजा करके प्रार्थना करें कि "हे वासुदेव! हे जगन्नाथ! आपकी यह द्वादशी प्राप्त है। हे माधव! पार्श्व परिवर्तन कर सुख से सोवें"।

प्रबोधोत्सव एवं तुलसी-विवाह कार्तिकशुक्ल एकादशी में किसी के मत से विहित है; परन्तु रामार्चनचन्द्रिका आदि ग्रन्थों के अनुसार प्रबोधोत्सव मन्त्र में द्वादशी का उच्चारण है। इसलिए यह प्रबोधोत्सव द्वादशी में ही होना चाहिए, जो युक्तिसंगत है। यह प्रबोधोत्सव द्वादशी, रेवती के अन्तिम चरण का योग रात्रि के प्रथम भाग में हो तो उसी समय करना चाहिए।

यदि रात्रि प्रथम भाग में द्वादशी, रेवती के अन्तिम चरण का योग न हो तो, रेवती मात्र के योग से रात्रि का प्रथम भाग उत्सव के योग्य है। यदि प्रथम भाग में द्वादशी व रेवती का भी योग न हो तो मात्र द्वादशी व रात्रि के प्रथम भाग के योग में प्रबोधोत्सव विहित है। रात्रि प्रथम भाग से मात्र रेवती के योग से भी उत्सव विहित है। उपर्युक्त (द्वादशी-रेवती का रात्रियोग) के अभाव में द्वादशी में दिन में ही कर लेना चाहिए। यह उपर्युक्त नियम कौस्तुभ के अनुसार है, तब भी देशाचार के अनुसार पारण के दिन रात्रि के पूर्वभाग में यह उत्सव करना चाहिए, ऐसा वचन प्राप्त है। इससे यह सिद्ध हुआ कि पारण के दिन रात्रि के पूर्वभाग में द्वादशी न होने पर भी त्रयोदशी में पारण के दिन उत्सव करें।

**एवं तुलसीविवाहस्य नवम्यादिदिनत्रये एकादश्यादिपूर्णिमान्ते यत्र क्वापि दिने कार्तिकशुक्लान्तर्गतविवाहनक्षत्रेषु वा विधानादनेककालत्वम्, तथापि पारणाहे प्रबोधोत्सवकर्मणा सह तन्त्रतयैव सर्वत्रानुष्ठीयतां इति सोऽपि पारणाहे पूर्वरात्रौ कार्यः, प्रबोधोत्सवात् पृथक् चिकीर्षायां कालान्तरे वा कार्यः, प्रबोधेऽपि यथोक्तसमये श्रीविष्णुं सम्पूज्य घण्टावादनपूर्वकं देवं प्रबोधयेत्। तत्र मन्त्रः—**

**"उत्तिष्ठोत्तिष्ठ गोविन्द त्यज निद्रां जगत्पते।**

**त्वयि सुप्ते जगत्सुप्तमुत्थिते चोत्थितं जगत्"॥**

**इति पठित्वा पुष्पाञ्जलिं दद्यादिति। अत्रैवैकादश्यादिदिनपञ्चके भीष्मपञ्चकव्रतम्। एषां विधिस्तु बृहन्निबन्धादौ द्रष्टव्यः। पौषशुक्लैकादशी मन्वादिः। अथ फाल्गुनशुक्लैकादशी आमर्दकी। तस्यामामलकमूले विष्णुं संस्थाप्य सम्पूज्याष्टोत्तरशतप्रदक्षिणाकृते विष्णुलोकप्राप्तिरिति भविष्योक्तेः। इत्येकादशीनिर्णयः।**

तुलसी-विवाह निर्णय। नवमी से तीन या एकादशी से पूर्णिमा तक किसी भी दिन विवाह नक्षत्रों में या कार्तिक मास में किसी भी दिन तुलसी-विवाह करने का भी विधान है। इसमें यद्यपि अधिक काल होने से कभी भी अनुकूल दिन तुलसी-विवाह किया जा सकता है, फिर भी पारण के दिन प्रबोधोत्सव सम्बन्धी कार्यों के साथ एकतन्त्र से तुलसी-विवाह भी अनुमोदित है। यह भी पारण के दिन पूर्व रात्रि में करना चाहिए। प्रबोधोत्सव में भी यथोक्त समय श्रीविष्णु की पूजा करके घण्टावादन से जगाना चाहिए। "त्वयि सुप्ते जगत्सुप्तम्०" इत्यादि मन्त्र जगाने के समय पढ़ना व पुष्पाञ्जलि देना चाहिए तथा इसी में कार्त्तिकशुक्ल एकादशी से पाँच दिन भीष्मपंचक व्रत होता है। इसका विधान बृहन्निबन्धादि ग्रन्थों से ज्ञात करें। पौषशुक्ला एकादशी मन्वादि, फाल्गुनशुक्ला एकादशी आमलकी या आर्मदकी है, इसमें आँवले के मूल में विष्णु की स्थापना करके पूजा व १०८ बार प्रदक्षिणा करने से विष्णुलोक की प्राप्ति होती है। यह भविष्योत्तर का मत है।

**अथ द्वादशीसामान्यनिर्णयः। द्वादशी त्वेकादशीविद्धा ग्राह्या। अथाष्टौ महाद्वादश्यः। शुद्धाधिकैकादशीयुक्ता द्वादशी उन्मीलनीसंज्ञा। द्वादश्येव शुद्धाधिका वर्तते सावञ्जुली। सूर्योदये एकादशी, ततः क्षयगामिनी द्वादशी, द्वितीयसूर्योदये त्रयोदशी, एवमेकाहोरात्रे तिथित्रयस्पर्शात् त्रिस्पर्शा संज्ञा द्वादशी, दर्शस्य पौर्णमास्या वा यदा दिनवृद्धिस्तदा पक्षवर्द्धिनीसंज्ञा, पुष्यर्क्षयुता जया, श्रवणयुता विजया, पुनर्वसुयुता जयन्ती, रोहिणीयुता पापनाशिनी, एताः पापक्षयमुक्तिकाम उपवसेत्। श्रवणयुता त्वेकादशीवन्नित्या। एतास्वष्टस्वेकादशीद्वादश्योरेकत्वे तन्त्रेणोपवासः, पार्थक्ये शक्तस्योपवासद्वयम्। यस्त्वारब्धव्रतद्वय**

**उपवासद्वयाशक्तश्च तस्य द्वादशीसमुपोषणाद् व्रतद्वयपुण्यलाभः, तत्र श्रवणर्क्षयोगो मुहूर्त्तमात्रोऽपि ग्राह्यः, पुष्यादियोगः सूर्योदयमारभ्यास्तमय-पर्यन्तश्चेदुपवासः, पारणन्तु तिथिनक्षत्रसंयोगोपोषणे उभयान्तेऽन्यतरान्ते वेति सर्वसामान्यनिर्णयः।**

द्वादशी सामान्य निर्णय। द्वादशी एकादशीविद्धा ग्राह्य है। महाद्वादशी के आठ भेद हैं– १. शुद्ध अधिक एकादशीयुक्त द्वादशी का नाम उन्मीलिनी है। २. जो द्वादशी शुद्ध होकर अधिक बढ़ जाय, वह वंजुली है। ३. उदयकाल में एकादशी द्वादशीक्षय व दूसरे सूर्योदय में त्रयोदशी हो तो इसे त्रिस्पृग् (त्रिस्पर्शा) द्वादशी कहते हैं। ४. अमावास्या, पूर्णिमा – इन दोनों में किसी की वृद्धि होने पर द्वादशी का नाम पक्षवर्द्धिनी होता है। ५. पुष्य नक्षत्र से युक्त द्वादशी जया, ६. श्रवण से युक्त विजया, ७. पुनर्वसु से युक्त जयन्ती, ८. रोहिणी से युक्त द्वादशी पापनाशिनी कही जाती है। इनमें पापनाश व मुक्ति के अभिलाषी को उपवास करना चाहिए। श्रवणयुक्त द्वादशी एकादशी के समान ही नित्य कही जाती है। इन आठ द्वादशी से यदि एकादशी के साथ ऐक्य हो जाय तो दोनों का उपवास एक में ही एकतन्त्र हो जाएगा। पृथक्-पृथक् होने पर समर्थ व्यक्ति दोनों उपवास करें। जो दोनों उपवास करने में समर्थ नहीं हैं वे मात्र द्वादशी के उपवास से दोनों का पुण्य प्राप्त कर सकते हैं। उसमें मुहूर्त्त मात्र भी उदयकालिक श्रवण नक्षत्र से युक्त द्वादशी ग्राह्य है। पुष्यादि नक्षत्रों का योग सूर्योदय से सूर्यास्तपर्यन्त कभी भी द्वादशी से हो तो वही ग्राह्य है। पारण – तिथि, नक्षत्र के योग व्रत में दोनों के अन्त या एक के भी अन्त में कर सकते हैं।

अथ विशेषनिर्णयः। वैशाखशुक्लद्वादश्यां मधुसूदनं पूज्याग्निष्टोमफलं सोमलोकप्राप्तिश्च। ज्येष्ठशुक्लद्वादश्यामहोरात्रं त्रिविक्रमपूजनाद् गवामयनाख्यक्रतुफलसिद्धिः। अथ भाद्रशुक्लद्वादश्यां श्रवणयोगे व्रतम्, तत्र यत्र दिने मुहूर्त्तमात्रादिः स्वल्पोऽपि द्वादश्याः श्रवणयोगस्तत्रोपोषणम्। उत्तराषाढाविद्धश्रवणनिषेधवाक्यानि तु निर्मूलानि। यदा पूर्वदिने एकादशीविद्धा द्वादशी परदिनेऽनुवर्त्तते दिनद्वयेऽपि श्रवणयोगस्तदा पूर्वदिने एकादशी-द्वादशी-श्रवणेति त्रितययोगरूपविष्णुशृङ्खलयोगात् पूर्वैवोपोष्या। तत्रोदाहरणम्— एकादशी १८, उत्तराषाढा ६, द्वादशी २०, श्रवण १२, यथा वा एकादशी १८, उत्तराषाढा २५, द्वादशी २०, श्रवण १८। अथ द्वितीयोदाहरणे एकादश्याः श्रवणयोगाभावेऽपि श्रवणयुक्तद्वादशीस्पर्शमात्रेण विष्णुशृङ्खलयोगः, द्विविधोऽप्ययं योगो दिवैव ग्राह्यो न तु रात्राविति पुरुषार्थचिन्तामणिः। रात्रावपि निशीथोत्तरमपि योगो ग्राह्य इति निर्णयसिन्धुः। रात्रेः प्रथमप्रहरपर्यन्तं तिथ्योः श्रवणयोगो ग्राह्यो न द्वितीयप्रहरादावित्यपरे। अत्र चरमपक्ष एव युक्तो भाति। अत्र विष्णुशृङ्खलयोगे व्रतद्वयोपोषणं तन्त्रेणैकादश्यामेव कृत्वा द्वादश्यां वक्ष्यमाणपारणानिर्णयानुसारेण पारणं कार्यम्। यदोक्तविष्णुशृङ्खलयोगो नास्ति तदा यदि शुद्धाधिका द्वादशी दिनद्वयेऽपि श्रवणयोगः पूर्वदिने चोदये श्रवणाभावस्तदोत्तरैव ग्राह्या।

अथ द्वादशी विशेष निर्णय। वैशाखशुक्ल द्वादशी में भगवान् मधुसूदन की पूजा कर अग्निष्टोम यज्ञफल और सोमलोक की प्राप्ति होती है। ज्येष्ठशुक्ल द्वादशी में अहोरात्र (दिन-रात्रि) त्रिविक्रम (वामन) की पूजा करके गवामयन नामक यज्ञ का फल प्राप्त होता है। श्रवण-द्वादशी— भाद्रपदशुक्ल द्वादशी का श्रवण के योग में व्रत होता है। जिस दिन मुहूर्तमात्र भी श्रवण से द्वादशी युक्त हो तो वही उपवास

में ग्राह्य है। यहाँ उत्तराषाढाविद्ध श्रवण के निषेध का वाक्य असंगत है। यदि पूर्वदिन एकादशीविद्धा द्वादशी हो और दूसरे दिन भी हो तथा दोनों दिन श्रवण नक्षत्र का योग हो तो पूर्वदिन एकादशी-द्वादशी-श्रवण इन तीनों योग में विष्णुशृंखल योगविशेष होने से पूर्वदिन वाली द्वादशी भी ग्राह्य है। इसमें उदाहरण – एकादशी १८ घटिका, उत्तराषाढ ६ घटी, दूसरे दिन द्वादशी २० घटिका व श्रवण १२ घटी है। दूसरी स्थिति – एकादशी १८, उत्तराषाढ २५, द्वादशी २०, श्रवण १८ घटिका। इस दूसरी स्थिति में एकादशी से श्रवण का योग न होने पर भी श्रवणयुक्त द्वादशी के स्पर्श मात्र से विष्णुशृंखलयोग मान्य है। किन्तु प्रथम स्थिति पूर्ण शृंखलयोग स्पष्ट करती है। दोनों योग दिन में ही ग्राह्य हैं, रात्रि में नहीं, यह पुरुषार्थ-चिन्तामणि का सिद्धान्त है। रात्रि में अर्धरात्रि के बाद भी श्रवण-द्वादशी योग ग्राह्य है। यह निर्णयसिन्धु के अनुसार है। किसी के मत से रात्रि के प्रथम प्रहर के अन्दर दोनों एकादशी व द्वादशी का श्रवण से योग मान्य है। द्वितीय प्रहर का योग मान्य नहीं है। इसमें अन्तिम पक्ष मान्य है। इस विष्णुशृंखलयोग से युक्त एकादशी में ही एकतन्त्र से एकादशी व द्वादशी इन दोनों व्रतों का उपवास करके पारण निर्णयानुसार द्वादशी में करना चाहिए। यदि विष्णुशृंखलयोग न हो शुद्ध (औदयिकी) द्वादशी अधिक हो और दोनों दिन श्रवण का योग हो किन्तु पूर्वदिन उदय में श्रवण का योग न हो, तो दूसरे दिन वाली द्वादशी ग्राह्य है।

**यदोभयदिने सूर्योदये द्वादश्यां श्रवणयोगस्तदा पूर्वैव, विद्धाधिकायामपि परत्रैवोदयोत्तरं वा श्रवणयोगे परैवेति निर्विवादम्, उभयत्र श्रवणयोगे उक्तविधविष्णुशृंखलयोगे पूर्वा, अन्यथा परैवेति ज्ञेयम्। एवं यत्रैकादशी-श्रवणद्वादश्योर्नैरन्तर्येणोपवासप्राप्तिस्तत्र शक्तेनोपवासद्वयं कार्यम्, व्रतद्वय-स्यापि नित्यत्वात्, व्रतद्वयस्यैकदैव तत्त्वान्न पारणालोपदोषः, यस्तूपवासद्वया-समर्थ एकादशीव्रतसङ्कल्पात्पूर्वं च निजसामर्थ्यं निश्चिनोति, तेनैकादश्यां**

फलाद्याहारं कृत्वा द्वादश्यां निरशनं कार्यम्, न चैकादशीव्रतलोपः। तच्च –

"उपोष्य द्वादशीं पुण्यां विष्णु-ऋक्षेण संयुताम्।

एकादश्युद्भवं पुण्यं नरः प्राप्नोत्यसंशयम्"॥ इति नारदोक्तेः।

"श्रवणेन युता चेत्स्याद् द्वादशी सा हि वैष्णवैः।

स्मार्त्तैश्चोपोषणीया स्यात्त्यजेदेकादशीं तदा"॥ इति माधवोक्तेश्च।

अत्रैकादशीत्यागपदेन फलाहारो बोध्यः, तेन तु भोजनम् यस्तूपवासद्वय-शक्तिभ्रमेण कृतैकादशीव्रतसङ्कल्पः सङ्कल्पोत्तरं च द्वितीयोपवासासामर्थ्यमनुभवति तदा तेनैकादश्यामुपोष्य द्वादश्यां विष्णुपूजनं कृत्वा पारणं कार्यम्। अत्र व्रताङ्गपूजनं कृत्वोपवासासमर्थ "उपवासप्रतिनिधिरूपं विष्णुपूजनं करिष्ये" इति सङ्कल्प्य पुनः पूजनं कुर्यात्। अत्र द्वादश्यां श्रवणयोगाभावे, एकादश्यां श्रवणयोगे, तत्रैव श्रवणद्वादशीव्रतं कार्यम्। विद्धैकादश्यां श्रवणयोगे तु येषां यत्रैकादशीव्रतप्राप्तिस्तेषां तन्त्रेणोपवासद्वयसिद्धिः, अन्येषां गृहीतश्रवणद्वादशीव्रतानामुपवासद्वयम्, तत्राशक्तानां पूर्वेऽह्नि फलाहारः, परेऽह्नि निरशनमिति भाति।

जब दोनों दिन सूर्योदयकालिक श्रवण का योग हो तो पूर्वदिन वाली द्वादशी ग्राह्य है। विद्धा द्वादशी उदयकालिक श्रवण से या बाद में (उदय के बाद) भी श्रवण योगवती द्वादशी निर्विवाद परा ग्राह्य है। दोनों दिन श्रवण का योग हो तो उपर्युक्त शृंखलालक्षण वाली द्वादशी ग्राह्य है। इस प्रकार यदि एकादशी व श्रवण-द्वादशी, इन दोनों में पृथक्-पृथक् उपवास करने की स्थिति आ जाय, तो समर्थ मनुष्य दोनों उपवास करें। दोनों व्रतों के देवता एक होने से पारणा-लोप का दोष नहीं होगा और यदि दोनों उपवास न कर

सकें तो संकल्पपूर्वक एकादशी में फलाहार करके श्रवणयुक्ता द्वादशी में उपवास करें, तो एकादशी के व्रत से उत्पन्न फल को भी प्राप्त कर लेते हैं, इसमें कोई सन्देह नहीं है; क्योंकि ऐसा नारद का वचन है। श्रीमद्भागवत के अनुसार भी श्रवणयुक्ता द्वादशी व्रत करें। एकादशी त्याग से तात्पर्य फलाहार करना है, भोजन नहीं। यदि दोनों उपवास कर सकने के भ्रम में एकादशी का संकल्प करें किन्तु पुनः द्वादशी के उपवास के संकल्प में शक्ति (उपवास) हीनता प्रतीत हो तो मात्र एकादशी व्रत करके द्वादशी व्रत सम्बन्धी विष्णुपूजन करके पारण, व्रतांग पूजन करके उपवास में असमर्थ व्यक्ति 'उपवास-प्रतिनिधिरूप विष्णु की पूजा करता हूँ' ऐसा संकल्प करके पुनः पूजा करें। यदि द्वादशी में श्रवण का योग न होकर एकादशी में ही श्रवण योग हो जाता है तो एकादशी में ही श्रवण द्वादशी का व्रत करें। यदि विद्धा एकादशी में श्रवण का योग हो तो अपने सम्प्रदाय के अनुसार एकादशी में ही एकतन्त्र से दो उपवास करना चाहिए, यह सिद्ध हुआ। यदि कोई श्रवण-द्वादशी व्रत का नियम कर चुका है, तो उसे दो उपवास करना ही चाहिए। जो दोनों उपवास न कर सकें, वे एकादशी में फलाहार व द्वादशी में उपवास करें। ऐसा पहले भी कहा जा चुका है।

**अथ पारणा। उभयान्ते पारणं मुख्यः पक्षः, अन्यतरान्ते गौणः। तत्र विष्णुशृङ्खलाभावे त्रयोदश्यामुभयान्ते पारणम्, विष्णुशृङ्खलयोगे तु पूर्वदिने तन्त्रेण कृतोपवासद्वयस्यापरदिने श्रवणर्क्षाद् द्वादश्याधिक्ये श्रवणमतिक्रम्य द्वादश्यां पारणम्। यदि च द्वादश्यपेक्षया श्रवणाधिक्यं पारणादिने भवति तदा एकादशीव्रतपारणायां द्वादश्युल्लङ्घने दोषोक्तेर्द्वादश्यामेव पारणम्, न त्वन्य-तरापेक्षा। अत्र सति सम्भवे श्रवणमध्यभागं विंशत्यादिघटिकात्मकं त्यक्त्वा**

**पारणम्। यत्रैकादशी ३०, उत्तराषाढा २९, द्वादशी २५, श्रवण २९, अत्र पूर्वेद्युस्तन्त्रेणोपवासद्वयं कृत्वा परेऽह्नि मध्यभागमवशिष्टं नवघटिकात्मकं त्यक्त्वा द्वादश्यां चरमे विंशतिघटीरूपे श्रवणभागे पारणम्। एवमुक्तोदाहरण एव एकादश्या दशनाडिकात्वे द्वादश्या अष्टनाडिकात्वे द्वादशीश्रवणयोः पञ्चदशचत्वारिंशन्नाडिकात्वे वा श्रवणमध्यभागत्यागे द्वादश्युल्लङ्घनापत्तौ सङ्गवकालं त्यक्त्वा मुहूर्त्तत्रयपर्यन्तं सप्तममुहूर्त्तादौ वा ऋक्षमध्यभाग एव भोक्तव्यम्।**

श्रवणयुक्ता द्वादशी व्रत पारण निर्णय। उपर्युक्त दोनों एकादशी, द्वादशी के उपवासों के अन्त में पारण होना चाहिए, यह मुख्य पक्ष है और दोनों में एक के अन्त में पारण गौण पक्ष है। यदि व्रत के दिन विष्णुशृंखलयोग न होने पर त्रयोदशी में दोनों उपवासों के अन्त में पारण करें। यदि विष्णुशृंखलयोग है तो जो एकतन्त्र से पूर्वदिन व्रत किए हैं, वे दूसरे दिन श्रवण से द्वादशी अधिक होने पर श्रवण-घटी व्यतीत कर द्वादशी में ही पारण करें। यदि पारण के दूसरे दिन द्वादशी से श्रवण का घटीमान अधिक है तो एकादशी व्रत पारण में द्वादशी के उल्लंघन में दोष होने से द्वादशी में ही पारण करना चाहिए। इसमें अन्यतर द्वादशी-श्रवण दोनों (एक के बाद में जो पूर्वपंक्तियों में कहा गया है) की अपेक्षा नहीं है। किन्तु यदि सम्भव हो तो पारण में श्रवण के मध्य के बीस घटी का त्याग करके पारण करें। उदाहरण – जैसे एकादशी ३० घटिका, उत्तराषाढ २९ घटिका, दूसरे दिन द्वादशी २५ घटिका, इसी दिन श्रवण २९ घटिका है, तो यहाँ पर पूर्वदिन उपवास करके दूसरे दिन श्रवण में मध्य भाग के अवशिष्ट ९ घटिका काल का त्याग कर अवशिष्ट

२० बीस घटिका रूप श्रवण व द्वादशी में ही पारण करें। अर्थात् सूर्योदय से ९ घटिका के बाद बीस घटिका के अन्दर द्वादशीप्रयुक्त पारण कर सकते हैं। इसी प्रकार यदि एकादशी १० घटिका, दूसरे दिन द्वादशी ८ घटिका या १५ घटिका हो, इसी दिन श्रवण ३४ घटिका है तो इसमें श्रवण के मध्य भाग के त्याग में द्वादशी व्यतीत हो जाएगी, ऐसी अवस्था में संगव काल छोड़कर तीन मुहूर्त पर्यन्त या सातवें मुहूर्त के आदि में नक्षत्र के त्याग भाग में भी पारण कर सकते हैं।

**अयं मध्यभागत्यागो भाद्रपदगतश्रवणद्वादशीव्रत एव, न तु माघ-फाल्गुनमासकृष्णपक्षगतश्रवणद्वादशीव्रतपारणायाम्, मासान्तरगतश्रवणभागे विष्णुपरिवर्त्तनाभावात्। ये तु भाद्रे श्रवणमध्यवर्जनमात्रेण निषेधचारितार्थ्यं मन्यमाना विष्णुशृङ्खलयोगाभावेऽपि श्रवणमध्यमात्रं त्यक्त्वा भुञ्जते, ते नित्यश्रवणद्वादशीव्रतमाहात्म्यानभिज्ञा भ्रान्ता एव। अयं सर्वोऽपि निर्णयो मासान्तरगतश्रवणद्वादशीव्रतेऽप्यूह्यः, अस्या एव बुधवारयोगे अत्यन्तमहती नाम, अस्यां यत्किञ्चिदपि स्नानदानजपहोमादिः कोटिगुणमिति विष्णुधर्मोत्तरे। अस्यां नदीसङ्गमे स्नात्वा कलशे स्वर्णमयं जनार्दननामानं विष्णुं सम्पूज्य वस्त्र-यज्ञोपवीतोपानहच्छत्रादि समर्प्योपोष्य पारणादिने दध्योदनयुतं वस्त्रवेष्टितं जलपूर्णघटं छत्रादियुतां पूजितां सपरिवारां तां प्रतिमां च दद्यात्। तत्र मन्त्रः—**

**"नमो नमस्ते गोविन्द बुधश्रवणसंज्ञक।**

**अघौघसंक्षयं कृत्वा सर्वसौख्यप्रदो भव"॥ इति।**

**अथैतस्यामेव श्रवणयुतायां मध्याह्ने वामनोत्पत्तित्वाद्वामनजयन्ती। अतो मध्याह्नव्यापिनीद्वादशी मध्याह्ने ततोऽन्यत्र काले वा श्रवणयुता ग्राह्या। उभयदिने श्रवणयोगे पूर्वैव। सर्वथा द्वादश्याः श्रवणयोगाभाव एकादश्यामेव श्रवणसत्त्वे मध्याह्नव्यापिनीमपि द्वादशीं विहायैकादश्यामेव व्रतं कार्यम्।**

**शुद्धैकादश्यां श्रवणाभावे दशमीविद्धैकादश्यामपि श्रवणयुतायां व्रतं कार्यम्। पूर्वदिन एव मध्याह्नव्यापिनी द्वादशी, परदिने मध्याह्नादन्यत्र काले श्रवणयुता तदा पूर्वैव। तिथिद्वयेऽपि श्रवणयोगाभावे द्वादश्यामेव मध्याह्नव्यापिन्यां व्रतम्। दिनद्वये मध्याह्नव्याप्तौ तदव्याप्तौ चैकादशीयुतैव ग्राह्या। पारणा तु पूर्वोक्त-रीत्योभयान्तेऽन्यतरान्ते वा कार्य्या। पूजाविधिस्तु बृहन्निबन्धेभ्यो ज्ञेय इति। अस्यामेवेन्द्रध्वजोत्थापनं राज्ञा कार्यम् ।**

उपर्युक्त श्रवण मध्यभाग का त्याग मात्र भाद्रपदशुक्ल द्वादशी श्रवण योग व्रत में ही है। यह मध्यभाग माघ, फाल्गुन के कृष्णपक्ष की श्रवण-द्वादशी में त्याज्य नहीं है; क्योंकि अन्य मासों में श्रवण के मध्यभाग में विष्णु का अंगपरिवर्तन नहीं होता है। जो व्यक्ति सभी मासों में श्रवणमध्य निषेध का उपयोग करते हैं, वे श्रवण-द्वादशी विष्णुशृंखलयोग के माहात्म्य से अनभिज्ञ हैं। इस निर्णय से सभी मासों के श्रवण-द्वादशी व्रत में यदि इस श्रवण-द्वादशी का बुध से योग हो जाय तो इसका अत्यन्त महती नाम होता है। इसमें किया हुआ स्नान, जप, होमादि कोटिफलदायक हो जाता है। यह विष्णु-धर्मोत्तर का मत है। इसमें (श्रवण-द्वादशी) कृत्य व्रत के दिन नदी-संगम में स्नान कर कलशोपरि स्वर्णनिर्मित जनार्दन विष्णु की मूर्ति को स्थापित करके विधिपूर्वक पूजन, वस्त्र, यज्ञोपवीत, उपानह (जूता) और फलादि समर्पण कर उपवास करें। पारणा के दिन जल, चावल, दही से पूर्ण वस्त्र से आवेष्टित कलश व पूजित सपरिवार विष्णु प्रतिमा, छत्र, उपानहादि यावत् सम्पूर्ण वस्तु का दान करें। दान के मन्त्र का अर्थ है– ''बुध-श्रवण नाम से प्रसिद्ध हे गोविन्द! आपको नमस्कार है। हमारे पापसमूहों का नाश कर आप सर्वकालिक सुखदायी होवें''।

वामन-जयन्ती। श्रवण नक्षत्र से युक्त भाद्रशुक्ल द्वादशी दिन के मध्याह्न में श्रीवामन भगवान् का अवतार हुआ है। यह मध्याह्नव्यापिनी, मध्याह्न या अन्यतरकालिक श्रवणयुक्ता ग्राह्य है। यदि दोनों दिन श्रवण का योग हो तो पूर्वा ही ग्राह्य है। श्रवण-द्वादशी के योग का

अभाव हो किन्तु एकादशी से श्रवण का योग होता हो, तो मध्याह्नव्यापिनी द्वादशी का त्याग व श्रवणयुक्ता एकादशी व्रत के लिए ग्राह्य है। यदि शुद्धा एकादशी, श्रवण का योग न हो तो दशमीविद्धा श्रवणयुक्ता ही एकादशी ग्राह्य है। यदि पूर्वदिन मध्याह्नव्यापिनी द्वादशी व दूसरे दिन मध्याह्नोत्तर श्रवण से द्वादशी का योग होता हो तो पूर्व भी द्वादशी ग्राह्य है। दोनों दिन श्रवण के योगाभाव में मध्याह्नव्यापिनी द्वादशी ग्राह्य है। दोनों दिन मध्याह्नव्याप्ति हो या न भी हो तो भी एकादशीयुक्ता ही द्वादशी मान्य है। पारण तो पूर्वोक्त निर्णय के अनुसार तिथि-नक्षत्र दोनों के अन्त या किसी एक के अन्त (जो पहले हो जाय) में करना चाहिए। पूजा-विधि बृहन्निबन्धादि ग्रन्थों के अनुसार करें और इसी (श्रवण-द्वादशी) में राजाओं को इन्द्रध्वजोत्तोलन भी करना चाहिए।

**अथ कार्त्तिककृष्णद्वादशी गोवत्सद्वादशी। सा प्रदोषव्यापिनी। दिनद्वये तद्व्याप्तौ परा, सायंकालाख्यगौणकाले सत्त्वात्, उभयत्र तद्व्याप्तौ पूर्वेति बहवः, परेति केचित्। अत्र वत्सतुल्यवर्णां सवत्सां पयस्विनीं गां सम्पूज्य गोपादे ताम्रपात्रेणार्घं दद्यात्। तत्र मन्त्रः—**

**"क्षीरोदार्णवसम्भूते सुरासुरनमस्कृते।**

**सर्वदेवमये मातर्गृहाणार्घं नमोऽस्तु ते"॥**

**ततो माषादिवटकान् गोग्रासार्थं दत्वा प्रार्थयेत्—**

**"सर्वदेवमये देवि सर्वदेवैरलङ्कृते।**

**मातर्ममाभिलषितं सफलं कुरु नन्दिनि"॥**

**तद्दिने तैलपक्वं स्थालीपक्वं गोक्षीरं गोघृतं गोदधि तक्रं च वर्जयेत्। नक्तं माषान्नभोजनं भूशय्या ब्रह्मचर्य्यं च कार्यम्। इमामेवमारभ्य पञ्चसु दिनेषु पूर्वरात्रे नीराजनविधिर्नारदेनोक्तः—**

**"नीराजयेयुर्देवांश्च विप्रान् गाश्च तुरङ्गमान्।**

**ज्येष्ठान् श्रेष्ठान् जघन्यांश्च मातृमुख्यांश्च योषितः"॥ इति।**

**अथ माघकृष्णद्वादश्यां तिलोत्पत्तिरतोऽस्यामुपोष्य तिलस्नानं तिलैर्विष्णु-पूजनं तिलनैवेद्यं तिलतैलेन दीपदानं तिलहोमस्तिलदानं तिलभक्षणं च कार्यमिति मात्स्ये। अत्र केचिन्माघशुक्लद्वादश्यामेतन्मन्यन्ते। इति द्वादशीनिर्णयः।**

कार्तिककृष्णा द्वादशी गोवत्सा द्वादशी कही जाती है। यह प्रदोषव्यापिनी ग्राह्य है। दोनों दिन प्रदोषव्याप्ति में परा ग्राह्य है; क्योंकि सायंकाल गौण काल है। दोनों दिन प्रदोषव्याप्ति में पूर्वा ग्राह्य है, यह बहुतों का मत है। कुछ लोगों के मत में परा ग्राह्य है। इसमें बछड़े के समान वर्ण (रंग) वाली, बछड़ा सहित दूध देने वाली गाय की पूजा करके ताँबे के पात्र से गाय के चरण में अर्घ देवे, अर्घ के मन्त्र का अर्थ है – "क्षीरसागर से उत्पन्न, देव व असुरों से पूजनीय (नमस्कृत्य) सर्वदेवस्वरूप माँ अर्घ ग्रहण करें, आपको नमस्कार है"। पुनः उड़द का बड़ा (वारा) गाय को गोग्रास देकर प्रार्थना करें – "हे मातः! सर्वदेवस्वरूप सर्वदेवसुशोभित हे नन्दिनी! मुझे वांछित फल देवें।" उस दिन तैलपक्व, स्थालीपक्व व दूध, घी, दही, तक्र न ग्रहण करें। रात्रि में उड़द-भात भोजन, भूशयन, ब्रह्मचर्य पालन करें। इस प्रकार पाँच दिन तक करना चाहिए तथा रात्रि के पूर्वभाग में नीराजन आरती करने के लिए भी विधान नारद जी ने कहा है कि घर की ज्येष्ठ-श्रेष्ठ स्त्रियाँ ब्राह्मण, देवता, गौ, अपने से ज्येष्ठ-श्रेष्ठ, छोटे तथा माता व प्रधान की आरती करनी चाहिए।

अब माघकृष्ण द्वादशी में तिलोत्पत्ति है, इसलिए इसमें उपवास करके तिलस्नान, तिल से विष्णु की पूजा, तिल का नैवेद्य, तिल तेल का दीपदान, तिल होम और तिल भक्षण करना चाहिए। यह मत्स्यपुराण में लिखा है।

**अथ त्रयोदशीसामान्यनिर्णयः। त्रयोदशी कृष्णोत्तरा, शुक्ला पूर्वा शनिवारादियुक्तां काञ्चिच्छुक्लत्रयोदशीमारभ्य संवत्सरपर्यन्तं प्रतिपक्षं त्रयोदशीशनिवारयुक्तास्वेव चतुर्विंशतिशुक्लत्रयोदशीषु वा कर्त्तव्यम्। यत्प्रदोषसमये शिवपूजा-नक्तभोजनात्मकं प्रदोषव्रतम्, तत्र सूर्यास्तमनोत्तर-**

**त्रिमुहूर्तात्मकप्रदोषव्यापिनी त्रयोदशी ग्राह्या। दिनद्वये प्रदोषव्याप्तौ साम्येन तदेकदेशस्पर्शे वा उत्तरा, वैषम्येणैकदेशस्पर्शे तदाधिक्यवती पूर्वाऽपि ग्राह्या। यदि देवपूजाभोजनपर्याप्तं तदाधिक्यं लभ्येत, नो चेत् साम्यपक्षवदुत्तरैव, उभयत्र सर्वथा व्याप्त्यभावेऽपि परैव।**

सामान्य त्रयोदशी का निर्णय –

शुक्ला त्रयोदशी पूर्वा व कृष्णा त्रयोदशी परा (पर दिन वाली) शनिवारयुक्त ग्राह्य है। किसी एक शुक्ल त्रयोदशी से व्रत प्रारम्भ कर पूर्ण वर्ष पर्यन्त शनिवारयुक्त २४ चौबीस त्रयोदशी का व्रत करे। (नियमतः प्रतित्रयोदशी को शनिवार होना सम्भव नहीं है, अतः आरम्भ में शनिवार होना आवश्यक है।) इसे प्रदोषव्रत कहते हैं और सभी त्रयोदशी के दिन प्रदोष के समय शिव की पूजा व नक्त भोजन रूप प्रदोष व्रत करे। सूर्यास्त के बाद तीन मुहूर्त तक रहने वाली त्रयोदशी ग्राह्य है। यदि दोनों दिन प्रदोष-व्यापिनी हो तो सामान्य रूप से प्रदोष के किसी भाग को स्पर्श करने वाली परा ग्राह्य है। यदि प्रदोषकाल में मात्र त्रयोदशी का स्पर्श विषमता (न्यूनाधिक) से हो तो पूर्वा ग्राह्य है। देवपूजा व भोजन के समय त्रयोदशी की अधिकता हो या न भी हो तो समान स्पर्शके अनुसार पूर्वा, दोनों दिन यदि सर्वथा प्रदोष व्याप्ति का अभाव हो, तो परा ही ग्रहण करने योग्य है।

**अथ विशेषनिर्णयः। चैत्रकृष्णत्रयोदशी शततारकानक्षत्रयुता वारुणी-संज्ञका, स्नानदानादौ ग्रहणादिपर्वसमफला। शनिवारयुक्ता महावारुणी, शुभयोगशनिवार-शततारान्विता महामहेति। चैत्रशुक्लत्रयोदश्यामनङ्गव्रतम्, सा पूर्वैवोपोष्या। अस्यां स्नात्वा सिन्दूरहरिद्रारजोभिरशोकवृक्षं विलिख्य, तत्र रतिप्रीतियुक्तं कामं वसन्तं शिवं च मध्याह्ने गन्धपुष्पधूपादिवस्त्रनैवेद्यान्तै-रुपचारैः पूज्य मोदकादिनानाविधं घृतपाचितमन्नं निवेद्य द्विजदाम्पत्यं कामरतिप्रीतये भोजनदक्षिणाभिस्सन्तोष्य ''कामो मे प्रीयताम्'' इति विभाव्य**

**स्त्रीभिः स्वपतिः प्रेम्णा पूज्यः, रात्रौ जागरणाद्युत्सवोऽपि विधेयः। अनेन पुत्रपौत्रादिसमृद्धयो भवन्ति। अथ आश्विनकृष्णा त्रयोदशी। अस्यां मघानक्षत्रयोगे मधुघृतसहितपायसेन श्राद्धम्। अत्रैव हस्तर्क्षे सूर्ये मघात्रयोदशीयोगे गजच्छाया, अस्यां श्राद्धेन फलभूयस्त्वम्। अथ कार्त्तिक-कृष्णत्रयोदश्यामपमृत्युनाशार्थं यमाय निशामुखे बहिर्दीपो देयः। तत्र मन्त्रः—**

**"मृत्युना पात्रदण्डाभ्यां कालः श्यामलया सह।**

**त्रयोदश्यां दीपदानात्सूर्यजः प्रीयतामिति"॥ इति त्रयोदशीनिर्णयः।**

त्रयोदशी का विशेष निर्णय। चैत्रकृष्ण त्रयोदशी के शतभिषा नक्षत्र से युक्त होने पर वारुणीपर्व योग बनता है। स्नान-दानादि कार्य में ग्रहण जैसा फल होता है। यह त्रयोदशी यदि शनिवार व शतभिषा से युक्त हो तो महावारुणी एवं शनि, शुभयोग और शतभिषा इन तीनों से युक्त यही त्रयोदशी महामहावारुणीयोग बनाती है, यह स्नान-दानादि से तीन कोटि पुरुषों का उद्धार करती है। चैत्रशुक्ल त्रयोदशी में अनंग व्रत होता है। यह पूर्वा ही व्रत के योग्य है। इसमें स्नान करके सिन्दूर व हरिद्रा चूर्ण से अशोक वृक्ष बनाकर रतिप्रीतियुक्त कामदेव, वसन्त व शिव की मध्याह्न में गन्ध, पुष्प, धूप, दस्त्र, नैवेद्य आदि उपचारों से पूजा करके मोदक आदि अनेक प्रकार का घृतपक्व अन्नादि निवेदन करे और काम-रति-प्रीति हेतु द्विजदम्पति को भोजन, दक्षिणा से सन्तुष्ट कर कामदेव प्रसन्न हों ऐसी भावना से स्त्रियों को अपने पति की भी पूजा करनी चाहिए और जागरणादि उत्सव भी मनाना चाहिए। इस व्रत से पुत्र-पौत्रादि की समृद्धि भी होती है।

आश्विनकृष्ण त्रयोदशी। इसमें मघा नक्षत्र के योग से मधु, घृत सहित पायस से श्राद्ध करें। हस्त नक्षत्र के सूर्य व मघा-त्रयोदशी के योग से गजच्छाया योग बनता है, इसमें श्राद्ध से प्रभूत फल मिलता है। कार्तिककृष्ण त्रयोदशी में अपमृत्युनाश के लिए

यमराज के उद्देश्य से घर के बाहर दीप जलाया जाता है। यम को दीप देने का मन्त्र मूल में उल्लिखित है।

**अथ चतुर्दशीसाधारणनिर्णयः। चतुर्दशी कृष्णा पूर्वा शुक्ला परा। यत्तु प्रतिमासं कृष्णचतुर्दश्यां शिवरात्रिव्रतं काम्यमनुष्ठीयते, तत्र महाशिवरात्रिवन्निशीथव्यापिन्येव ग्राह्या। उभयनिशीथव्याप्तौ परा, प्रदोषव्याप्तेराधिक्यात्। कैश्चित्प्रदोषमात्रव्यापिनी गृह्यते, तत्र मूलं चिन्त्यम्। यत्तु चतुर्दश्यां दिवा भोजननिषेध एव नित्यत्वात्पाल्यते, तत्र भोजनकालव्यापिनीं चतुर्दशीं त्यक्त्वा त्रयोदश्यां पञ्चदश्यां वा भोक्तव्यम्, शिवरात्रिव्रतिभिस्तु चतुर्दश्यामेव पारणा कर्त्तव्या, न तत्र चतुर्दश्यष्टमी दिवेति भोजननिषेधप्राप्तिः, विधिप्राप्ते निषेधाप्रवेशादिति।**

चतुर्दशी सामान्य निर्णय। चतुर्दशी कृष्णा पूर्वा व शुक्ला परा ग्राह्य है। प्रतिमास की कृष्णा चतुर्दशी का शिवरात्रिव्रत काम्य व्रत है। यहाँ महाशिवरात्रि की भाँति चतुर्दशी निशीथव्यापिनी ही ग्राह्य है। उभयत्र निशीथव्यापिनी हो तो परा ग्राह्य है। प्रदोषव्याप्ति की अधिकता से कुछ व्यक्ति प्रदोषव्यापिनी मानते हैं। उसमें मूल वाक्य प्रमाण है। जो चतुर्दशी के दिन भोजन न करने का व्रत करते हैं, उनके लिए भोजन-काल-व्यापिनी चतुर्दशी छोड़कर त्रयोदशी या पूर्णिमा में भोजन का विधान है। शिवरात्रि व्रत करने वालों को चतुर्दशी में ही पारण (भोजन) करना चाहिए। इस पारण में चतुर्दशी, अष्टमी को दिवा भोजन निषेध का नियम ग्राह्य नहीं होगा; क्योंकि विधि की प्राप्ति से निषेध स्वतः निरवसर हो जाता है।

**अथ चतुर्दशीविशेषनिर्णयः। तत्र चैत्रकृष्णचतुर्दश्यां शिवसन्निधौ स्नानेन, भौमवारयुतायां गङ्गास्नानेन पिशाचत्वाभावफलम्। अथ चैत्रशुक्लचतुर्दश्यां**

**कुङ्कुमागरुकर्पूरादिभिर्दमनकेन शिवपूजा। एतत्फलं ज्ञानप्राप्तिः। अथास्यामेव नृसिंहदोलनोत्सवः। अत्रैव शिवस्यैकवीराया भैरवस्य च दमनकैः पूजनम्, अत्र चतुर्दशी पूर्वविद्धाऽपराह्णव्यापिनी ग्राह्या। अपराह्णव्याप्त्यभावेऽपराह्ण-स्पर्शिन्यपि पूर्वा ग्राह्या। तदभावे परा ग्राह्या। वैशाखशुक्लचतुर्दशी नृसिंहजयन्ती। सा सूर्यास्तमयकालव्यापिनी ग्राह्या। दिनद्वये तद्व्याप्तौ तदव्याप्तौ वा परैव। स्वातीनक्षत्रशनिवारादियोगे सातीव प्रशस्ता, अस्यां पूजाविधिस्तु निर्णयसिन्ध्वादिषु द्रष्टव्यः।**

चतुर्दशी का विशेष निर्णय। चैत्रकृष्णा चतुर्दशी में शिव की सन्निधि में स्नान करने से पुण्य होता है और मंगलयुक्त चतुर्दशी में गंगा स्नान से पिशाचत्व से मुक्ति मिलती है। चैत्रशुक्ला चतुर्दशी में कुंकुम, अगरु, कपूर व दमनक (दौना गन्धविशेष पौधा) आदि से भगवान् शंकर की पूजा करने से ज्ञान-प्राप्ति होती है। इसी में नृसिंहदोलोत्सव, शिव की एकवीरा शक्ति व भैरव की दमनक आदि से पूजा की जाती है। यह पूर्वा विद्धा अपराह्णव्यापिनी ग्राह्य है। अपराह्ण-व्याप्ति के अभाव में अपराह्ण के किसी भाग को स्पर्श करने वाली पूर्वा ही ग्राह्य है। इसके अभाव में परा ग्राह्य है। वैशाख-शुक्ला चतुर्दशी नृसिंहजयन्ती है। यह सूर्यास्तसमय-व्यापिनी ग्राह्य है। दोनों दिन सूर्यास्त-काल-व्यापिनी हो या न हो तो भी परा ही ग्राह्य है। यदि वह स्वाती-शनिवार के योग से युक्त हो तो अतीव प्रशस्त है। इसमें पूजनादि विधि निर्णयसिन्धु से ज्ञात करें।

**अथ भाद्रशुक्लचतुर्दश्यामनन्तव्रतम्। तत्रोदये त्रिमुहूर्त्तव्यापिनी चतुर्दशी ग्राह्येति मुख्यः पक्षः। तदभावे द्विमुहूर्ता ग्राह्येत्यनुकल्पः। द्विमुहूर्त्तन्यूना तु**

**पूर्वैव ग्राह्या। दिनद्वये सूर्योदयव्यापित्वे सम्पूर्णत्वात्पूर्वैव। अत्र पूर्वाह्णो मुख्यः कालः, तदभावे मध्याह्नेऽपि। अत्र व्रते चतुर्दशग्रन्थियुतदोरकेऽनन्त-पूजनादिविधिस्तदुद्यापनं च बृहन्निबन्धतो ज्ञेय इति।**

अनन्त चतुर्दशी व्रत निर्णय। भाद्रशुक्ल चतुर्दशी में अनन्त व्रत होता है। उदयकाल में तीन मुहूर्त व्याप्ति मुख्य पक्ष है। उसके (तीन मुहूर्त) अभाव में दो मुहूर्तमात्र उदयकालिक गौणकाल ग्राह्य है। दो मुहूर्त से न्यून होने पर पूर्वा ही ग्राह्य है। यदि दोनों दिन सूर्योदय काल व्याप्ति हो तो पूर्णत्व के कारण पूर्वा ही ग्राह्य है।(पूर्वदिन सूर्योदय व दूसरे दिन भी सूर्योदय काल में होने से प्रथम दिन साठ घटिका मान पूर्ण मान्य है।) निष्कर्ष – पूर्वाह्ण मुख्य काल, उसके अभाव में मध्याह्न गौण है। इसमें चौदह ग्रन्थि के डोरे पर अनन्त भगवान् के पूजन व उद्यापन के सम्बन्ध में बृहन्निबन्ध से ज्ञान करें।

**अथ कार्तिककृष्णचतुर्दश्यां चन्द्रोदयव्यापिन्यां नरकभीरुभिस्तिलतैले-नाभ्यङ्गस्नानं कार्यम्, अत्र रात्र्यन्तयाममारभ्यारुणोदयावधिस्ततश्चन्द्रोदया-वधिस्ततः सूर्योदयावधिरिति कालत्रये पूर्वः पूर्वो जघन्यः, उत्तरोत्तरः श्रेष्ठः। अतश्चन्द्रोदयोत्तरो मुख्यः कालः, प्रातःकालो गौणः। तत्र पूर्वदिन एव चन्द्रोदयव्याप्तौ पूर्वा, परत्रैव तद्व्याप्तौ परा, अस्मिन्पक्षे तद्दिनेऽस्तमयादिकाले विहितमुक्तादानदीपदानादिकं तत्काले चतुर्दश्यभावेऽपि कार्यम्। दिनद्वये चन्द्रोदयव्याप्तौ पूर्वा, दिनद्वये चन्द्रोदयाव्याप्तौ पक्षत्रयं सम्भवति। पूर्वत्र चन्द्रोदयोत्तरत्रमुषःकालसूर्योदयं च व्याप्य प्रवृत्ता चतुर्दशी परचन्द्रोदयात्पूर्वं समाप्ता, यथा – त्रयोदशीघट्यः ५८, पलानि ५०, चतुर्दशी ५७। अस्मिन् प्रथमपक्षे उषःकालैकदेशे चतुर्दशीयुक्तेऽभ्यङ्गस्नानं कार्यम्। अथ पूर्वत्र सूर्योदयमात्रं व्याप्य प्रवृत्ता परत्र चन्द्रोयात्पूर्वं समाप्ता। अथवा सूर्योदयास्पर्शेन**

**क्षय एव चतुर्दश्याः, यथा – त्रयोदशी ५९।५९, चतुर्दशी ५७, यथा वाऽत्र त्रयोदशी २, तद्दिने चतुर्दशी ५४। अत्र पक्षद्वये परत्र चन्द्रोदयेऽभ्यङ्गस्नानम्, चतुर्थयामादिजघन्यकाले चतुर्दशीव्याप्तिसत्त्वात्। एतत्पक्षद्वये केचिदरुणोदयात्पूर्वमपि चतुर्दशीमध्य एव स्नानं कार्यमिति वदन्ति, अपरे त्वरुणोदयोत्तरं चन्द्रोदयादिकालेऽमावास्यायुक्तेऽपि स्नानमिति वदन्ति। यत्तु चतुर्दशीक्षये पूर्वत्र त्रयोदश्यां चन्द्रोदये स्नानमित्याहुस्तदयुक्तम्, अत्राभ्यङ्गस्नाने विशेषः–**

"सीतालोष्ठसमायुक्तसकण्टकदलान्विता।

हर पापमपामार्ग भ्राम्यमाणा पुनः पुनः"॥

**इति मन्त्रेण लाङ्गलोद्धृतलोष्ठयुतापामार्ग तुम्बीचक्रमर्दनशाखानां स्नानमध्ये त्रिवारं भ्रामणं कार्यम्। अभ्यङ्गस्नानोत्तरं तिलकादि कृत्वा कार्त्तिकस्नानं कार्यम्। उक्तकालेषु स्नानासम्भवे सूर्योदयोत्तरं गौणकालेऽपि यत्यादिभिरप्यवश्यमभ्यङ्गस्नानं कार्यम्।**

कार्तिककृष्ण चतुर्दशी चन्द्रोदय-व्यापिनी मान्य है। इसमें नरक के भय से तैलाभ्यङ्ग स्नान करना चाहिए। एक याम रात्रिशेष से अरुणोदयावधि, उसके बाद चन्द्रोदयपर्यन्त, उसके बाद सूर्योदयावधि, इन तीन कालों में पर से पूर्व जघन्य है, उत्तरोत्तर श्रेष्ठ है। अतः चन्द्रोदयोत्तर कालव्याप्ति मुख्य काल है। इसे नरक-चतुर्दशी कहते हैं। अरुणोदय काल गौण है। पूर्व दिन चन्द्रोदय-व्याप्ति से पूर्वा, परदिन चन्द्रोदय-व्याप्ति से परा ही ग्राह्य है। दूसरे दिन चन्द्रोदय-व्याप्ति में परा ग्राह्य पक्ष में इसी दिन सूर्यास्त के समय चतुर्दशी के अभाव में भी अकाश-दीपदान, उल्कादान आदि कार्य करना चाहिए। दोनों दिन चन्द्रोदय-व्याप्ति हो तो पूर्वा, दोनों दिन चन्द्रोदय-व्याप्ति न हो तो परा, यह तीन पक्ष होगा। प्रथम चन्द्रोदय से पूर्व, दूसरा उषःकाल के बाद, तीसरा सूर्योदय से प्रारम्भ होगा। इसमें प्रथम का उदाहरण, चन्द्रोदय से पूर्व समाप्त होने वाली चतुर्दशी – त्रयोदशी ५८ घटिका, ५० पल, दूसरे दिन चतुर्दशी ५७ घटिका, इस प्रथम पक्ष में प्रातःकाल के एक देश से चतुर्दशी व्याप्त है। इसमें अभ्यङ्ग स्नान करना चाहिए।

दूसरी सूर्योदय से व्याप्त होकर प्रवृत्त हुई और अग्रिम चन्द्रोदय के पूर्व में समाप्त हो गई हो अथवा पूर्व सूर्योदय को स्पर्श न कर दूसरे सूर्योदय के पूर्व समाप्त होने वाली चतुर्दशी क्षय होगी, जैसे – त्रयोदशी ५९।५९ व दूसरे दिन चतुर्दशी ५७ हो, अथवा त्रयोदशी २ घटिका उसी दिन चतुर्दशी ५४ घटिका इन दोनों पक्षो में पर दिन (क्षय) वाली चतुर्दशी में अभ्यङ्गस्नान करना विहित है; क्योंकि चतुर्थ प्रहर निकृष्ट काल व्यापिनी चतुर्दशी है। इन दोनों पक्षों में किसी का कहना है कि अरुणोदय के पहले भी चतुर्दशी के मध्य में स्नान करना चाहिए और कोई अरुणोदय के बाद अमावास्या के आदि से युक्त चन्द्रोदय आदि के समय स्नान कहते हैं। और जो यह कहते हैं कि चतुर्दशी के क्षय में पूर्व त्रयोदशी में स्नान करना चाहिए, यह पक्ष ठीक नहीं है। यहाँ पर अभ्यङ्ग स्नान की विशेषता यह है कि सीतालोष्ट (ढेला) व कंटकों एवं पत्रों से युक्त हे अपामार्ग ! बारम्बार भ्रमण करने से मेरे पापों को हरो, इस मन्त्र से उखाड़े ढेलों सहित अपामार्ग, तुम्बी, चक्रमर्द (कमरख) की शाखाओं, पत्रों को स्नान के मध्य में तीन बार भ्रमण करके स्नान कर, तिलक लगाकर बाद में कार्तिक स्नान करे। उपर्युक्त कालों में स्नान न हो सके तो सूर्योदय के बाद गौण काल में भी स्नान करे। संन्यासी भी अभ्यङ्ग स्नान अवश्य करें।

**कार्तिकस्नानोत्तरं यमतर्पणं जीवत्पितृकैरपि देवतीर्थे यवैः सव्येन यमस्य चतुर्दशनामभिः कार्यम्। नामानि तु–**

**"यमाय धर्मराजाय मृत्यवे चान्तकाय च।**
**वैवस्वताय कालाय सर्वभूतक्षयाय च॥**
**औदुम्बराय दध्नाय नीलाय परमेष्ठिने।**
**वृकोदराय चित्राय चित्रगुप्ताय वै नमः"॥**

**प्रयोगस्तु – "यमाय नमः यमं तर्पयामि" इति तिलमिश्रान् त्रीनञ्जलीन् अपसव्येन मृतपितृक इति।**

कार्तिक स्नान में यमतर्पण करे। जीवत्पितृक भी सव्य होकर यव से चतुर्दश यमों के नाम से तर्पण करें। मन्त्र मूल में देखें। नामों

के अन्त में नमः लगाकर जल दें, जैसे – "यमाय नमः"। तिलयुक्त तीन-तीन अंजलि जल अपसव्य से मृत-पितृक दें।

**"ततः प्रदोषसमये दीपान्दद्यान्मनोहरान्।**

**देवालये मठे वापि प्राकारोद्यानवीथिषु॥**

**गोवाजिहस्तिशालायामेवं घस्रत्रयेऽपि च।**

**तुलासंस्थे सहस्रांशौ प्रदोषे भूतदर्शयोः॥**

**उल्काहस्ता नराः कुर्युः पितॄणां मार्गदर्शनम्"।**

**अत्र मन्त्रः–**

**"अग्निदग्धाश्च ये जीवा येऽप्यदग्धाः कुले मम।**

**उज्ज्वलज्ज्योतिषा दग्धास्ते यान्ति परमां गतिम्॥**

**यमलोकं परित्यज्य आगता ये महालये।**

**उज्ज्वलज्ज्योतिषा वर्त्म प्रपश्यन्तु व्रजन्तु ते"॥**

**अस्यां नक्तभोजनं महाफलम्।**

**अथ कार्त्तिकशुक्लचतुर्दशी। तस्यां गौरीमाराध्य नक्तं पाषाणभक्ष्यव्रतं कार्यम्, तेन सौभाग्यवृद्धिः। एषैव वैकुण्ठचतुर्दशी। अत्र पूर्वेद्युरुपवासं कृत्वाऽरुणोदय-व्यापिन्यां चतुर्दश्यां शिवं सम्पूज्य प्रातः पारणं कार्यम्। सा चतुर्दशी युगारुणोदयवत्यहोरात्रे उपवासः फलितः, उभयत्रारुणोदयव्याप्तौ परत्रारुणोदये पूजा सर्वत्रोपवासः, उभयत्राव्याप्तौ चतुर्दशीयुक्ताहोरात्र एवारुणोदये पूजा पूर्वत्रोपवासश्च। केचित्तु विष्णुपूजायामियं निशीथव्यापिनी ग्राह्या, दिनद्वये तद्व्याप्तौ निशीथप्रदोषोभयव्यापिनी ग्राह्येत्याहुः। अस्यामेव चतुर्दश्यां परविद्धायां कार्त्तिकस्नानसमाप्तिः।**

प्रदोष के समय देवालय, मठ, ब्राह्मण के निवास, उद्यान, वीथी (गली), गो-अश्व-गज-शाला में क्रम से तीन दिन तक दीप-दान करें। तुला-संक्रान्ति में सूर्य के होने पर सायंकाल चतुर्दशी व अमावास्या में मशाल या आकाशदीप के द्वारा पितरों को मार्ग-दर्शन करावें। मन्त्र मूल में उक्त है।

